शरीर के अंदर बुद्धिगुफा के हार्दाकाश रूप श्रेष्ठ स्थान में अपने किये का फल भोगते-भुगवाते दो लोग रहते हैं—शंकर और शरीरधारी । इनके स्वरूप अँधेरे और धूप की तरह विलक्षण हैं । ब्रह्मवेत्ता ही यह रहस्य समझकर बताया करते हैं । (पूर्व में अन्तर्यामी का विचार आ चुका है । शंकर अंतर्यामी हैं जो फल भुगवाते हुए बुद्धिगुहा में उपस्थित हैं, और जीव भोगते हुए उपस्थित है । यद्यपि श्रुति और तदनुसारी पुराण के अक्षरमात्र का अर्थ करें तो इतना ही कहा है कि 'सुकृत का ऋत पीते हुए दो जने गुफा में घुसे हुए परम उत्कृष्ट स्थान में हैं ।' किन्तु सुकृत शब्द पुण्यपरक यहाँ नहीं, स्वयं किये सब कर्मों के तात्पर्य वाला है । ऋतपद सत्य का वाचक है 'ऋतं सत्यं समीचीनं सम्यक् तथ्यं यथातथम्' (हला.), 'ऋतमुञ्छशिले सत्ये' (त्रिका.) आदि इसमें प्रमाण हैं । किंतु यहाँ अवश्यंभावी, अतः सत्य, कर्मफल में ऋतशब्द लाक्षणिक है । आगे, पीने वाले दो हैं ऐसा शब्दार्थ है, किन्तु विचारणीय है कि वे दो कौन हैं ? सामान्यतः कह सकते हैं बुद्धि और जीव ये दोनों कर्मफल भोगने वाले हैं । किन्तु यह पक्ष ग़लत है । कर्मफल भोगने वाला जीव तो मानना ही पड़ेगा, ढूँढना दूसरे को है । चेतन जीव के साथ जोड़कर जब दूसरा कहा गया है तो वह भी चेतन ही होना उचित है, जड बुद्धि नहीं । अतः दूसरा चेतन परमात्मा ही है । और ईश्वर गुहा-आहित है यह अन्यत्र प्रसिद्ध भी है । अब दिक्कत है कि परमेश्वर का न तो कोई सुकृत है और न वह ऋतपान करता है, उसे तो 'अनश्नन्नभिचाकशीति'—बिना भोगते हुए केवल देखने वाला कहा है । इस प्रकार दूसरा यदि बुद्धि हो तो और परमात्मा हो तो दोनों तरफ लिंगविरोध है—ऋतपान लिंग परमेश्वर में और गुहाप्रविष्टत्व लिंग तथा जीव के साथ गिना हुआ होना लिंग बुद्धि में असंगत है । निर्णय करने के लिये वाक्यशेष की शरण लेनी पड़ेगी । इस वाक्य का स्पष्टीकरण करने वाले वाक्य हों तो उनसे निर्णय होगा । यदि यही वाक्य किसी और बात को समझाने के लिये आया है तो उन वाक्यों के अर्थ से यहाँ का तात्पर्य स्थिर होगा । इसका अर्थ तो समझाया नहीं गया तथा केवल इतना बताना कि दो पीने वाले हैं कोई पुरुषार्थ सिद्ध नहीं करता । फलतः यही किसी अन्य के प्रयोजन से आया है । वह प्रयोजन प्रकरण से निर्धारित है । पूर्वत्र ब्रह्म को जानने के साधन और फल बताये हैं तथा उत्तर मंत्र में भी कहा है कि सेतुभूत अक्षर परब्रह्म को हम जान सकते हैं । फिर रथरूपक से आत्मा को पाने वाले भोक्ता का वर्णन किया है और परम पद की प्राप्ति रूप फल बताया है । यह भी कहा है (३.१२) कि सब भूतों में परमात्मा 'गूढ' है व सूक्ष्मदर्शी उसे एकाग्रता से ही समझ पाते हैं । उसे पाने के रास्ते की दुर्गमता यत्नाधिक्य की प्रेरणा के लिये कही गयी है । फिर परमात्मा का स्वरूप अशब्दादि बताया गया है । इस प्रकार पूर्वोत्तर प्रसंग परमेश्वर का ही है और उन्हें समझने के उपायरूप से यह मन्त्र आया है । उपायभूत चिंतन करते हुए आत्मशोधन यों किया है—इंद्रियों से अर्थ परे हैं, अर्थों से मन, मन से बुद्धि, बुद्धि से महान्, महान् से अव्यक्त और अव्यक्त् से पुरुष (३.१०-११) एवं च बुद्धि से परे ही पुरुष को कहा है । वही यहाँ प्रकरणी ज्ञेय है । फलतः प्रकृत मंत्र में उसे ही बुद्धिगुहा में स्थित कहना उचित है । क्योंकि वह वहाँ है अतः शुचि समनस्क और विज्ञानवान् होकर (३.८) सूक्ष्म अग्र्य बुद्धि से (३.१२) उसे देखना चाहिये—यह अर्थ निकलता है । यदि वह वहाँ है नहीं तो उसे कैसे और कहाँ देखें यह स्पष्ट नहीं होता । दूसरी ओर यदि प्रकृत मंत्र में दूसरी बुद्धि लें तो प्रकरण में कोई फल नहीं मिलता । फिर, यह कहा है 'परम परार्द्ध में स्थित हैं' । परार्द्ध का मतलब

है परम का स्थान–'परस्य अर्धं स्थानम्'–जहाँ 'पर' रहता है। 'पर' आगे पुरुष को ही कहा है 'पुरुषः परः' और उसीकी परता निरुपचरित कही है 'पुरुषान्न परं किंचित्' (३.११)। इसलिये 'परार्द्धे प्रविष्टौ' इस वाक्यप्रमाण से भी यहाँ ईश्वर ही ग्राह्य है। अब देखें तो बुद्धि के पक्ष में एक लिंग ही प्रमाण है और ईश्वर के पक्ष में लिंग, वाक्य और प्रकरण तीन प्रमाण हैं। अतः दूसरा लेना तो ईश्वर ही होगा। रही बात ऋतपान की, तो उसे किसी तरह समझना पड़ेगा। मालिक खुद तो जूता नहीं बनाता अपने नौकरों से बनवाता है। पर परिचय यही कराया जाता है कि अमुक सेठ जूते बनाते हैं इत्यादि। इसी तरह परमेश्वर भोगता तो नहीं पर भोग कराता जरूर है। इसी से कह भर दिया है कि वह भोग करता है। अथवा छाते वाले के साथ जाता बिना छाते वाला भी 'छाते वाला' कह दिया जाता है वैसे यहाँ समझा जा सकता है। इस तरह यह मंत्र जीव और ईश्वर को ही बता रहा है यह निर्णय है। अतः पुराण में स्पष्ट कर दिया 'शरीरभृच्छंकरसंज्ञितौ'। व्यासजी ने गुहाधिकरण में (१.२.३.११) यही निर्णय दिया है। अब एक ही शंका और उठ सकती है कि अभेदप्रतिपादक श्रुति जीव-ईश्वर को दो कैसे कहने लगी? इसका समाधान आचार्यों ने सरलतापूर्वक किया है। वाक्य किस तात्पर्य से आया है यह निर्णय होने पर ही उसका ठीक-ठीक मतलब समझ में आता है। पूर्वोक्त समालोचना से यह मालूम पड़ा कि परमशिवज्ञान के लिये वाक्य है और वे हैं अशब्दादिरूप। इस प्रकार वाक्य क्या बताने आया है?–यह कि आत्मा अशब्दादि अर्थात् अकर्तृभोक्तृस्वभाव है। अर्थात् भेदप्रतिपादन इस वाक्य का तात्पर्य नहीं। तब भेद कहा क्यों? स्पष्ट है कि भेद का अनुवाद है अभोक्तृत्वादि बताने के लिये। अभी हम दो समझते हैं–एक भोक्ता और दूसरा भोक्तृसाक्षी। परीक्षा करें तो वे छाया आतप जैसे विलक्षण हैं। भोक्ता छाया-सा है अप्रकाश है, साक्षी आतप-सा है–स्वप्रकाश है। अतः उस स्वप्रकाश को ही अपना स्वरूप जानें, जो सेतुस्थानीय है, तभी भय से पार जा सकते हैं यह यहाँ विवक्षित है। एवं च भेदविवक्षा से नहीं पदार्थशोधन की विवक्षा से दो कहा है। जैसे कहीं एक ही छड़ मोड़ कर खड़ी की गयी हो तो दूर से लगता है कि दो छड़ें एक दूसरे को सहारा दिये खड़ी हैं। पर पास जाकर देखने पर स्पष्ट होता है कि ऐसा नहीं है। इसे समझाने के लिये कहते हैं 'ये जो दो छड़ें लग रही हैं ये एक है।' यहाँ 'दो छड़ें' कहा तो है, पर अनुवादमात्र है। इसी तरह प्रकृतादि प्रसंगों में समझ लेना चाहिये। नियम्यनियामकभेद की शंका का अंतर्यामी-ब्राह्मण की व्याख्या में भी निराकरण किया जा चुका है।) ॥ १४ ॥ शरीरधारी जीव

*शरीरभृत्कर्मफलं भुङ्क्ते योजयिता शिवः ।*
*प्रतीतितो विरुद्धौ तौ भेदस्त्वौपाधिकस्तयोः ॥ १५ ॥*
*आत्मानं रथिनं विद्याच्छरीरं रथमेव तु ।*
*बुद्धिं तु सारथिं विद्यान्मनः प्रग्रहमेव च ॥ १६ ॥*
***इन्द्रियाणि हयान्विद्याद्विषयानपि गोचरान् । आत्मेन्द्रियमनोयुक्तं विद्याद्भोक्तारमास्तिकाः ॥ १७ ॥***
***यस्त्वविज्ञानवान्मर्त्योऽयुक्तेन मनसा सदा । तस्येन्द्रियाण्यवश्यानि दुष्टाश्वा इव सारथेः ॥ १८ ॥***

न चानयोर्भेदो वास्तव इत्युक्तार्थपरत्वं मन्त्रस्य दर्शयति–**शरीरभृदिति** । **तयोर्जीवेश्वरयोर्भेदस्त्वौपाधिकः** । तदुपाध्योर्मायाविद्ययोर्भेद एवापरिच्छिन्ने ब्रह्मण्युदशरावस्थभेदश्चन्द्रबिम्ब इव प्रतीयते । अतः प्रातीतिक एवानयोर्भेदो न वास्तव इत्यर्थः ॥ १५ ॥ तत्राविद्योपाधिकृतो यो जीवस्तस्याविद्यया संसारगमनं, विद्यया मोक्षगमनं चोभयं रथरूपकल्पनया प्रतिपादयति–**आत्मानमिति** । कर्मफलोपभोक्तारं संसारिण**मात्मानं रथिनं** रथस्वामिनं[१] जानीयात् । तदधिष्ठितं **शरीरं रथं** जानीयात्[२] । तद्धि रथोऽश्वैरिन्द्रियैराकृष्यते । व्यवसायलक्षणान्तःकरणपरिणामरूपां **बुद्धिं सारथिं** विद्यात् । बुद्ध्या हीन्द्रियादिकं प्रेर्यते । संकल्पादिलक्षणं **मनस्तत्प्रग्रहं** रशनां जानीयात् ॥ १६ ॥ चक्षुरादी**न्द्रियाण्यश्वाः** । रूपादिविषयास्तत्संचरणप्रदेशाः[३] । एवं शरीरादीनां रथादिरूपत्वमात्मनस्तत्स्वामित्वं च कल्पितम् । तत्र शरीरादिविशिष्टस्यैवाऽऽत्मनो भोक्तृत्वं न चिन्मात्ररूपस्येति दर्शयति–[४]**आत्मेन्द्रियेति** । **आत्म**शब्दः शरीरवाची । देहेन्द्रियमनोभिः संयुक्तमेवाऽऽत्मानं **भोक्तारं** जानीयात् । तद्रहितश्चिन्मात्र स्वरूपस्त्वभोक्ता "ध्यायतीव लेलायतीव" "अनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति" इति श्रुतेः ॥ १७ ॥ उक्तां रथक्लृप्तिमुपजीव्याविवेकिन इन्द्रियपारवश्यं विवेकिनः स्वाधीनेन्द्रियत्वं च प्रतिपादयति–**यस्त्विति** । यस्तु मर्त्यः संसार्यात्माऽ**विज्ञानवा**न्कार्याकार्यविवेकज्ञानरहितो भवति । तथाऽ**युक्तेना**प्रतिगृहीतेनासमाहितेन **मनसा** युक्तो भवति । **तस्या**ज्ञानिनश्चक्षुःश्रोत्रा**दीन्द्रियाणि** दुष्टाश्ववद**वश्यानि** वशीकर्तुमशक्यानि, दुर्निवारणीयानीति यावत् ॥ १८ ॥

**तो कर्मफल का भोग करता है और शिव उसे संभव बनाता है । ये दोनों–जीव व शिव–प्रतीति के अनुसार तो विरुद्धस्वभाव लगते हैं पर हैं नहीं । इनका भेद औपाधिकमात्र है । (औपाधिक भेद उपाधिभेद में पर्यवसित होता है उपधेयभेद में नहीं ऐसा आकाशादि में सर्वत्र दृष्टचर है अतः जीव से शिव भिन्न नहीं है । एक की ही उपाधियाँ भिन्न हैं । वे माया और अविद्या, अज्ञान और अंतःकरण आदि चाहे जिस ढंग से समझी जायें, अभेद में कोई फरक नहीं पड़ता ।) ॥ १५ ॥**

**(रथ के रूपक से समझाते हैं कि अविद्या से संसार और विद्या से मोक्ष मिलता है–) कर्मफलों के उपभोक्ता आत्मा को (जिसे ऋत पीने वाला कहा था उसे) रथी समझना चाहिये और शरीर को रथ । बुद्धि सारथि है तथा मन लगाम । इंद्रियाँ घोड़े हैं एवं विषय वह स्थान है जहाँ वे घोड़े चला करते हैं । शरीर, इंद्रिय, मन आदि समेत ही आत्मा भोग किया करता है (अकेला, निरुपाधिक, नहीं) । जो अविवेकी अनियंत्रित मन वाला होता है उसकी इंद्रियाँ भी बिगड़े घोड़े की तरह वश में नहीं होती । जो विवेकी और नियंत्रित मन वाला होता है उसकी इंद्रियाँ भी अच्छे घोड़ों की तरह वश में होती हैं । कामदोष से हमेशा अशुद्धि वाला, अनियंत्रित मन वाला अविवेकी उस परम पद को (मोक्ष को) कभी नहीं पाता, संसार में ही भटकता रहता है । जो नियंत्रित मन वाला विवेकी कामोपहत नहीं रहता वही उस परमपद को प्राप्त करता है जिससे कभी च्युत नहीं होना पड़ता अतः पुनः जन्मादि प्रबंध में नहीं पड़ना पड़ता । विवेक को सारथि और निगृहीत मन को लगाम बनाने वाला विषय-अरिरंसु साधक ही संसारगति से पार पहुँचता है । व्यापक ब्रह्म का सच्चिदानंद अखण्ड स्वरूप ही 'पार' रूप प्रकृष्ट प्राप्तव्य है । व्यापक शिव का वह स्वरूप ही वस्तुतः सभी देहधारियों का स्वरूप है ॥ १६–२२१/२ ॥ परम प्राप्य अद्वैत रूप वे शिव ही लीला से**

---

१ अहंकारमित्यर्थः । 'जीवोपाधिमहंकारं सारथिमि'त्यनुभूतिप्रकाशः । २ बुद्ध्या मनस्तेनेन्द्रियाणीत्यर्थः । 'मनसा हि प्रगृहीतानि श्रोत्रादीनि करणानि प्रवर्तन्ते रशनयेवाश्वा' इति भाष्यम् । ३ अतएवास्य भोगायतनमित्याख्या । आदिपदं सूक्ष्मकारणयोः संग्रहार्थम् । तदुक्तमध्यासभाष्ये'न चैतस्मिन् सर्वस्मिन्नसति आत्मनोऽसंगस्य प्रमातृत्वमुपपद्यत' इति । ४ च. ०त्ररू० ।

**यस्तु विज्ञानवान्मर्त्यो युक्तेन मनसा सदा ।**
**तस्येन्द्रियाणि वश्यानि सदश्वा इव सारथेः ॥ १९ ॥**
**यस्त्वविज्ञानवान्मर्त्यो ह्यमनस्कः सदाऽशुचिः ।**
**न स तत्पदमाप्नोति संसारं चाधिगच्छति ॥ २० ॥**
**यस्तु विज्ञानवान्मर्त्यः समनस्कः सदा शुचिः ।**
**स तु तत्पदमाप्नोति यस्माद्भूयो न जायते ॥ २१ ॥**
**विज्ञानसारथिर्यस्तु मनःप्रग्रहवान्नरः । सोऽध्वनः पारमाप्नोति तद्विष्णोः[1] परमं पदम् ॥ २२ ॥**
**पदं यत्परमं विष्णोस्तदेवाखिलदेहिनाम् । पदं परममद्वैतं स शिवः साम्बविग्रहः ॥ २३ ॥**
**रुद्रविष्णुप्रजेशानामन्येषामपि देहिनाम् । ऋते साम्बं महादेवं किं भवेत्परमं पदम् ॥ २४ ॥**

**यस्तु** पुनरुक्तवैपरीत्येन विवेकज्ञानवान्**युक्तेन** समाहितेन **मनसा** च युक्तो भवति **तस्य** विवेकिन **इन्द्रियाणि** स्ववशानि दान्ताश्ववत्प्रवर्तयितुं निवर्तयितुं च शक्यानीत्यर्थः ॥ १९ ॥ एतौ चोभौ क्रमेण संसारमोक्षयोरधिकारिणावित्याह– **यस्त्विति** ।**यस्त्वविज्ञानवान्**प्रागुक्तः, अगृहीतमनस्कश्च, अत एव**ाशुचि**रशुद्धः कामवशीकृतत्वेनाकार्येऽपि प्रवर्तनात्**सो**ऽज्ञस्**तत्**प्रागुक्तं **पदं** पदनीयमक्षराख्यं प्रणवप्रतीकं परं ब्रह्म **न** प्राप्नोति । न केवलं तदप्राप्तिमात्रं प्रत्युतानर्थं जन्ममरणादिलक्षणं **संसारं** प्राप्नोति ॥ २० ॥ **यस्तु** तद्विपरीतो विवेकविज्ञानवान्समाहितमनस्कोऽत एव **सदा** सर्वदा **शुचिः** शुद्धश्च भवति । **स तु तत्**प्रागुक्तं पदनीयं ब्रह्म प्राप्नोति । तत्पदनीयं विशिनष्टि–**यस्मा**दिति । **यस्मा**दाप्तात्पदादच्युतः स **भूयः** पुन**र्न जायते** संसारमण्डलं न प्रविशति, तादृशमपुनरावृत्तिलक्षणं ब्रह्मस्वरूपं प्राप्नोतीत्यर्थः ॥ २१ ॥ पुनस्तत्पदं विशिनष्टि– **विज्ञाने**ति । निश्चयरूपात्मानात्मविवेकबुद्धि**र्विज्ञानम्** । संकल्पविकल्पात्मकं **मनः** । तथाच विज्ञानरूपसारथिना नीयमानः प्रगृहीतमनस्कश्च सन्**स** विद्वा**नध्वनः** संसारगतेः **पारम**न्तं प्राप्नोति । स्वस्वरूपयाथात्म्यज्ञानेन संसारबन्धाद्विमुच्यते । **तच्च** पारं **विष्णो**र्व्यापनशीलस्य ब्रह्मणः **परमं** प्रकृष्टं **पदं** पदनीयं प्राप्तव्यं सच्चिदानन्दैकरसं स्वरूपमिति यावत् ॥ २२ ॥ 'तद्विष्णोः परमं पदमि'ति श्रुतिवाक्यं स्वयं व्याकरोति–**पदं यदि**ति । "यत्र नान्यत्पश्यति नान्यच्छृणोति" इत्येवं त्रिपुटीहीनं यदद्वितीयं तत्त्वं **तदेवाखिलदेहिनां** देवमनुष्यादीनां सर्वेषां **परमं पदं** निरतिशयानन्दरूपतया सर्वैरभिलषितत्वादीदृग्विधं परमं पदमेव लीलयाऽर्धनारीश्वरविग्रहः **शिवः** संपन्नः ॥ २३ ॥ एतदेव सच्चिदानन्दैकरसं परशिवस्वरूपं रुद्रविष्ण्वादीनां गुणमूर्तीना**मन्येषा**मिन्द्रादीनां च परमं पदं भवतीत्यर्थः ॥ २४ ॥

**अर्धनारीश्वर विग्रह धारण करते हैं । रुद्र, विष्णु, प्रजापति व अन्य सब देहधारियों का परम प्राप्तव्य स्वरूप साम्ब महादेव को छोड़कर और कौन हो सकता है ? ॥ २३–२४ ॥**

**(परममहेश्वर की सूक्ष्मता और प्रत्यगात्मता बताने के लिये कहते हैं–) इन्द्रियों से अर्थ–विषय–परे हैं । (विषय ही करणरूप से–इंद्रिय रूप से–शरीरों में रहते हैं । इंद्रियाँ विषयों से सर्वथा अतिरिक्त कोई वस्तु**

---

१ विष्णोः परब्रह्मणः प्रकृष्टं पदं सतत्त्वमित्येतदिति भाष्ये स्पष्टम् । सत्त्वं स्वरूपमित्यर्थः । षष्ठी त्वौपचारिकी । गोपालयत्यादयस्तु स इति त्वमर्थः विष्णोरिति तत्पदवाच्यं, परमं पदमिति लक्ष्यार्थ इत्येवं योजयन्ति । तथात्वे विष्णोः सविशेषस्य परमं पदमधिष्ठानमित्यर्थ आयाति ।

**[1]इन्द्रियेभ्यः परा ह्यर्था अर्थेभ्यश्च परं मनः ।**

**मनसस्तु परा बुद्धिर्बुद्धेरात्मा महान्परः ॥ २५ ॥**

**महतः परमव्यक्तमव्यक्तात्पुरुषः परः । पुरुषान्न परं किंचित्सा काष्ठा सा परा गतिः ॥ २६॥**

इन्द्रियादीनामुत्तरोत्तरं सूक्ष्मत्वव्यापकत्वप्रत्यक्त्वतारतम्यक्रमेण पदनीयस्य परशिवस्वरूपस्य निरतिशयं सूक्ष्मत्वादिकं प्रतिपादयति–**इन्द्रियेभ्य** इत्यादिना । भूतकार्याणि तावदिन्द्रियाणि स्थूलानि च यैरर्थैः शब्दादिविषयैः स्वात्मप्रकाशनायाऽऽरब्धानि **तेऽर्था इन्द्रियेभ्य** स्वकार्येभ्यः **पराः** सूक्ष्मा महान्तश्च । तेभ्योऽप्य**र्थेभ्यश्च मनः**शब्दवाच्यं मनस आरम्भकं भूतसूक्ष्मं **परम्** । तस्माद् **मनसो**ऽपि **परा** सूक्ष्मतरा महत्तरा प्रत्यगात्मभूता च **बुद्धिः** । अध्यवसायाध्या(द्या)रम्भकं भूतसूक्ष्मं बुद्धिशब्दवाच्यम् । तस्या अपि **बुद्धेर्महानात्मा परः** तत्समष्टिरूपा हैरण्यगर्भी बुद्धिर्**महानात्मे**त्युच्यते[2] । सा सर्वासां बुद्धीनां कारणत्वात्सूक्ष्मतरा व्यापिनी प्रत्यग्भूता च । तस्मादपि **महतः परं** सूक्ष्मतरं प्रत्यग्भूतं सर्वमहत्तरं **चाव्यक्तम**व्याकृतं नामरूपात्मकं (कस्य) सर्वस्य जगतो बीजभूतं मायाप्रकृत्याद्यपरपर्यायं तत्त्वम्[3] । तस्माद**प्यव्यक्तात्परः** सूक्ष्मतरः सर्वकारणभूतः प्रत्यागात्मा । अत एव **पुरुषः** सर्वस्य कार्यप्रपञ्चस्य स्व[4] स्वरूपेण पूरयिता । यद्वा सर्वासु पूर्षु शेत इति पुरुषः, सर्वान्तरत्वात् । ततोऽन्यस्य सूक्ष्मस्य प्रसङ्गं निवारयन्नाह–**पुरुषादिति** । **पुरुषात्**सर्वान्तराच्चिद्घनस्वरूपात्प्रत्यगात्मनः **परं किंचिद**पि वस्तु **नास्त्येव** । सूक्ष्मत्वमहत्त्वप्रत्यगात्मत्वानां तत्रैव परिसमापनात् । **सैव** परा **काष्ठा** पर्यवसानभूमिः । सैव गन्तॄणां संसारिणां **परा** प्रकृष्टा **गतिर्ग**न्तव्यं प्राप्तव्यं वस्तु । अन्यास्तु गतयः पुनरावृत्तिमत्त्वादपराः । उक्तविधा तु गतिः पुनरावृत्तिराहित्येन परा । अत एव भगवतोक्तम्–"यद्गत्वा न निवर्तन्ते तद्धाम परमं मम" इति । एषा च प्रत्यगात्मत्वेन प्राप्तप्राप्तिरूपत्वाज्ज्ञानमात्रप्राप्या । अतो गत्यन्तरवक्रियासाध्यत्वादनित्यत्वमस्य न शङ्कनीयमित्यर्थः ॥ २५–२६ ॥

**नहीं । बृहद्भाष्य में कहा है 'विषयस्यैव स्वात्मग्राहकत्वेन संस्थानान्तरं करणं नाम' (२.४.११) । प्रकृत कठवाक्य के व्याख्यान में भी यह व्यक्त किया है । कारण अपने कार्य से परे होता ही है ।) अर्थों से मन परे है । (मनशब्द से मनआरम्भक भूतसूक्ष्म कहे गये हैं । अथवा ईश्वरसंकल्प यहाँ मन से कहा गया है ऐसी व्याख्या समझनी चाहिये । वही भूतकारण होने से भूतों से परे है ।) मन से परे है बुद्धि । (यहाँ भी बुद्धि के आरम्भक भूतसूक्ष्म या 'बहु स्याम्' आदि ईश्वर निश्चय बुद्धि शब्द का अर्थ है ।) बुद्धि से महान् आत्मा परे है ।(हिरण्यगर्भ महान् आत्मा है । अथवा अन्तर्यामी ही महान् आत्मा है ।) महानात्मा से अव्यक्त परे है । (मायादि नामों से प्रसिद्ध ही अव्यक्त है । माया से भी मायी ही समझना चाहिये यह रहस्य है ।) अव्यक्त से परे है पुरुष–आत्मा । पुरुष से परे कुछ नहीं है। उसी में सब पर्यवसित होता है (परे होने की वही सीमा है) । और वही सर्वश्रेष्ट प्राप्तव्य वस्तु है ॥ २५–२६ ॥ पुरुष सत्यादिस्वरूप शिव ही है जो पूर्ण होने से पुरुष कहा गया है । (जो पूरा करता है उसे पूर्ण कहते हैं–पूरी आप्यायने (चु.उ.से) से बाहुलकाश्रयण से कर्त्ता में क्त है । अथवा पूर्ण संघाते भी एक चौरादिक धातु है । उससे पचाद्यच्**

---

१ सम्यग्दर्शनाय सर्वेभ्यः पुरुषः पर इह प्रतिपाद्यते नान्येषां परत्वं परस्परमिह विवक्षितमित्याध्यानाधिकरणे (३.३.७.१४) ह्यतिष्ठिपन्नाचार्याः । २ यद्वा 'ऽऽत्मानं रथिनं विद्धि'युक्तआत्मैव भोक्ता स्वामी महानात्मेहोच्यते । ३ आनुमानिकाधिकरणे महता प्रयासेन शरीरमव्यक्तशब्दोदितमिति साधितम् शरीरस्यापि मायिकत्वादिह मायेति व्याख्यानमुचितमेव । ४ ध. च. स्वरू० ।

*पुरुषो नाम संपूर्णः शिवः सत्यादिलक्षणः ।*
*साम्बमूर्तिधरो नान्यो रुद्रो विष्णुरजोऽपि वा ॥ २७ ॥*
*एष सर्वेषु भूतेषु गूढात्मा न प्रकाशते ।*
*दृश्यते त्वग्र्यया बुद्ध्या सूक्ष्मया सूक्ष्मदर्शिभिः ॥ २८ ॥*
*यच्छेद्वाङ्मनसि प्राज्ञस्तद्यच्छेज्ज्ञान आत्मनि ।*
*महत्यात्मनि विज्ञानं तद्यच्छेच्छान्त आत्मनि[1] ॥ २९॥*

श्रुतिगतं पुरुषपदं स्वयं व्याकरोति–**पुरुषो नामेति** । त्रिविधपरिच्छेदरहितः सत्यज्ञानादिलक्षणः परशिव एव साक्षात्पुरुषशब्दाभिधेयः । स एव लीलया स्वस्य[2] शिवशक्तिरूपतामाविष्कर्तुमर्धनारीश्वरविग्रहो भवति । गुणमूर्तयो रुद्रादयोऽपि न ततः पृथग्भूता इत्यर्थः ॥ २७ ॥ **एष सर्वेष्विति** । एष उदीरितरूपः पुरुषः **सर्वेषु** ब्रह्मादिस्तम्बान्तेषु भूतेष्वावरणाविद्यया **गूढः** संछन्नः । आत्मत्वेनावस्थितोऽपि मोहवशाद्देहेन्द्रियादिविविक्ततया **न प्रकाशते** । एवमपि **सूक्ष्मदर्शिभि**'रिन्द्रियेभ्यः परा ह्यर्था' इत्युक्तप्रकारेण निरतिशयसूक्ष्मात्मतत्त्वं द्रष्टुं शक्तैर्विद्वद्भिर्गुरुशास्त्रसंस्कृतया प्राप्तैकाग्रतयाऽत एव **सूक्ष्मया बुद्ध्या** स पुरुषो **दृश्यते** द्रष्टुं शक्यते ॥ २८ ॥ तद्दर्शनोपायमाह–**यच्छेदिति** । **प्राज्ञो** विवेकवान्वाक्शब्दोपलक्षितं कृत्स्नं बाह्यविषयमिन्द्रियजातं **मनसि यच्छे**न्नियच्छेदुपसंहरेत् । अत्र **मनसी**ति सप्तम्यन्तं पठता 'यच्छेद्वाङ्मनसी'ति श्रुतिपाठगतं

**(३.१.१३४) होकर पूर्ण शब्द बनता है । सब संघातों को बनाने वाला पुरुष है । वस्तुतस्तु पृ पालनपूरणयोः (जु. प. से.) धातु से औणादिक (४.७५) कुषन् प्रत्यय हो 'उदोष्ठ्यपूर्वस्य (७.१.१०२) से ऋकार के स्थान पर उकार होता है जो रपर होना निश्चित है; इस प्रकार पुरुषशब्द बनता है जिसका अर्थ है 'पूर्णमनेन' । अतः निरुक्त में कहा है 'पूरयते र्वा' (२.१.४) । यद्यपि उणादि 'पुरःकुषन्' (सि. कौ. ४७१८) सूत्र की व्याख्या में 'पुर अग्रगमने' (तु. प. से.) से ही 'पुरत्यग्रं गच्छतीति' इस आशय से पुरुषशब्द बनाया गया है तथापि उक्त निरुक्त की दुर्गाचार्यकृत व्याख्या में पृ धातु से कुषन् स्वीकारा है । यास्क मुनि ने ही 'तेनेदं पूर्णं पुरुषेण सर्वम्' (श्वे. ३.९) इस श्रुति को उक्त निर्वचन का आधार बताया है ।) वे ही अर्धनारीश्वर विग्रह धारण करते हैं । रुद्र, विष्णु, ब्रह्मा कोई उनसे पृथक् नहीं हैं ॥ २७ ॥ यह परम पुरुष ही सब प्राणियों में छिपा हुआ है अतः विद्यमान रहते हुए भी देहेन्द्रियादि से अलग प्रतीत नहीं होता । सूक्ष्मदर्शी लोग सूक्ष्म व एकाग्र बुद्धि से ही इसे देख पाते हैं । (साधनों से सम्पन्न होना सूक्ष्मदर्शिता है । सम्पन्न का भामतीकार ने तात्पर्य स्पष्ट किया है कि पौष्कल्य अभिप्रेत है । बुद्धि की सूक्ष्मता है श्रवण-मनन सही कर लेना और एकाग्रता है निदिध्यासन कर चुके होना ।) ॥ २८ ॥ विवेकी को चाहिये कि वागादि सब बाह्येन्द्रियों को मनमें उपसंहत करे और मन को बुद्धि में उपसंहत करे । उसका पुनः**

१ गुरवस्त्वाहुः–इन्द्रियविशिष्टादहमो मनोविशिष्ट एवाहमित्याद्यपर्याये, ततो बुद्धिविशिष्टोहम्, ततोऽन्तर्याम्यहं ततश्च निरुपाधिरहमित्येवं क्रमशो निदिध्यासनतोनुभवितव्यमिति । अत्र तैत्तिरीयोक्तकोशपर्यालोचनापि स्यादुपकाराय । २ ङ. च. °स्य श°।

*अशब्दमस्पर्शमरूपमव्ययं तथाऽरसं नित्यमगन्धवच्च यत् ।*
*अनाद्यनन्तं महतः परं ध्रुवं निचाय्य तं मृत्युमुखात्प्रमुच्यते ॥ ३० ॥*
[1]*पराञ्चि खानि व्यतृणत्स्वयंभूस्तस्मात्पराङ्पश्यति नाऽऽन्तरात्मन् ।*
*कश्चिद्धीरः प्रत्यगात्मानमैक्षदावृत्तचक्षुरमृतत्वमिच्छन् ॥ ३१ ॥*

दैर्घ्यं छान्दसमिति व्याख्यातं भवति । उपसंहतबाह्यकरणं तच्च मनो **ज्ञाने** प्रकाशस्वरूपे बुद्ध्याख्य **आत्मन्युपसंहरेत्** । निश्चयज्ञानरूपं तं च बुद्ध्यात्मानं **महत्यात्मनि** तत्समष्टिभूते सूक्ष्मतरे हिरण्यगर्भोपाधौ नियच्छेत् । **तच्च** महदात्माभिधं हैरण्यगर्भं बुद्धिस(त)त्त्वं **शान्ते** प्रत्यस्तमिताशेषविशेषरूपे निर्विकारे सर्वान्तरे साक्षिचिन्मात्ररूपे मुख्य **आत्मनि** नियच्छेत् । एवमिन्द्रियादिकं कारणपर्यन्तं विलाप्य परिपूर्णस्वप्रकाशाद्विदात्मानुसंधानपरो भवेदित्यर्थः ॥ २९ ॥

पृथिव्यादीनां भूतानामुत्तरोत्तरमेकैकगुणन्यूनत्वात्सूक्ष्मतारतम्यं दृष्टं किमु वक्तव्यं शब्दादिसर्वगुणरहितस्य निरतिशयं सूक्ष्मत्वमित्यभिप्रेत्य तन्निषेधेन तत्स्वरूपमुपलक्षयति–**अशब्दमिति** । **अशब्दमित्याद्युक्तार्थम्** । **अव्ययमिति** । यद्धि शब्दादिमद्भवति तत्खलु व्ययधर्मवत् । इदं तु परशिवस्वरूपं शब्दादिरहितत्वान्न व्येति न हीयत इत्यव्ययमनश्वरम् । **अरसमित्याप्यगुणस्य** रसस्य व्युदासः । अव्ययत्वादेव नित्यं यदीदृग्विधं तत्त्वम् । **अनादीति** । आदिः कारणं, तद्रहितम् । अन्तः कार्यं, तद्रहितम् । सकारणत्वं कार्यात्मना परिणामश्चानित्यत्वकारणमिति तदुभयमनेन व्यावर्त्यते । **महतो** महत्तत्त्वाद् बुद्ध्याख्यात्**परं** विलक्षणं नित्यविज्ञप्तिस्वरूपमिति यावत् । **ध्रुवं** कूटस्थं नित्यं निर्विकारम् । **तमीदृग्विधं** ब्रह्मात्मानं **निचाय्य** निश्चित्य **मृत्युमुखान्मृत्युगोचरादविद्याकामकर्मलक्षणात्संसारान्मुच्यते** ॥ ३० ॥

**उपसंहार समष्टि बुद्धिरूप हिरण्यगर्भ में तथा उसका भी उपसंहार निर्विशेष आत्मा में करना चाहिये । (मन के जाग्रत् रहते इन्द्रियों का निर्व्यापार होना ही मनमें उनका उपसंहार है । अतः सर्वप्रथम इंद्रियों से बाह्यार्थग्रहण व बाह्यचेष्टा से निवृत्त होना आवश्यक है । मन पुनः संकल्पाद्यात्मक है, एक बात पर टिकता नहीं । बुद्धि जगती रहे–एक निश्चय बना रहे–व मन निश्चेष्ट हो जाये–संकल्पादि न बनें, यह मन का बुद्धि में उपसंहार है । व्यापक हिरण्यगर्भ से पृथक् मेरी बुद्धि कुछ नहीं यों निश्चय करना बुद्धि का आगे उपसंहार है तथा अपनी निर्विशेषता का निश्चय–व्यापक बुद्धि आदि कुछ मैं या मेरा नहीं यह निश्चय–करना अंतिम विलय है । यह निदिध्यासन का एक ढंग बताया गया है । बुद्धि का विलय भोक्ता में भी समझा जा सकता है । आनुमानिकाधिकरण में (१.४.१) प्रकृत श्रुति का अर्थ करते हुए भाष्यकारों ने यह विकल्प बताया है 'तामपि बुद्धिं महत्यात्मनि भोक्तर्यग्र्यायां वा बुद्धौ सूक्ष्मतापादनेन नियच्छेत् ।' तैत्तिरीय में भी कर्ता से भोक्ता को भीतरी बताया ही है । पंचदशी में प्रसिद्ध श्लोक है (३.२) जहाँ यह परम्परा स्पष्ट की गयी है । 'मैं केवल जानने वाला हूँ, कुछ करने वाला नहीं' ऐसा चिन्तन विधित्सित है ।) ॥ २९ ॥**
**आत्मा शब्द, स्पर्श, रूप रस व गंध से रहित है । उसमें कभी कमी नहीं आती । वह न कारण है न कार्य । बुद्धि से (व्यष्टि-समष्टि दोनों से) परे है । कूटस्थ नित्य है । उसी का निश्चय कर मौत के मुँह से बचा जा सकता है । (यमोपदेश होने से कोई शंका नहीं की जा सकती क्योंकि मौत से बचने का उपाय वे ही सही-सही जान सकते हैं ।) ॥ ३० ॥**

---

१ इतश्चतुर्थवल्लीं संगृह्णाति । पराञ्चि निर्मायास्मान् व्यतृणदिति साध्याहारं योज्यम् । नहीन्द्रियाणि बहिर्मुखतया सीदन्ति, वयमेव तथात्वे ध्वंसामहेतमामिति ।

पराञ्चः कामाननुयन्ति बाला मृत्योः पाशं तेऽपियन्ति स्वमोहात् ।
अथ धीरा अमृतत्वं विदित्वा ध्रुवं तत्त्वं यान्ति कामैरसक्ताः ॥ ३२ ॥
येन रूपान्रसान्गन्धाञ्शब्दान्स्पर्शांश्च मैथुनान् ।
एतेनैव विजानाति किमत्र परिशिष्यते ॥ ३३ ॥[1]

ननूक्तविध आत्मा कस्मात्सर्वैर्न दृश्यत इति तत्र कारणमाह-पराञ्चीति । **महेशो** जगत्स्रष्टा परमेश्वरः **खानि** खमाकाशं तदुपलक्षितानि श्रोत्रादीनीन्द्रियाणि । **पराञ्चि** परागञ्चनस्वभावानि बाह्यशब्दादिविषयप्रकाशनाय प्रवर्तमानानि बहिर्मुखानि सृष्ट्वा तानि **व्यतृणद्धिंसितवान्** । "उतृदिर् हिंसानादरयोः" इति धातुः । यस्मादेवं **तस्मात्तै**रिन्द्रियैः पुरुषः **पराङ्पश्यति** बाह्याञ्शब्दस्पर्शादिविषयानेवोपलभते **नाऽऽत्मस्वरूपं** जानाति । एवमपि **कश्चित्पुनर्धीरो** धीमान**मृतत्वं** मोक्ष**मिच्छन्नावृत्तचक्षु**र्बाह्यविषयदर्शनसाधनं चक्षुःश्रोत्रादिकमिन्द्रियमावृत्तं स्वस्वविषयेभ्यो व्यावर्तितं येन तथाविधो भूत्वा **प्रत्यगात्मानमु**दीरितलक्षणमसंसार्यात्मतत्त्व**मैक्षत्**पश्यति । "छन्दसि लुङ्लङ्लिटः" इति वर्तमाने लङ् ॥ ३१ ॥

**पराञ्च** इति । **बाला** अज्ञजना मनुष्याः **कामान्**काम्यमानाञ्शब्दादिबाह्यविषया**ननुयन्त्य**नुसरन्ति । **ते** कामिनो **मृत्यो**रविद्याकामकर्मसमुदायस्य प्रसारितं **पाश**जाल**मपियन्त्य**पिगच्छन्ति । तत्र कारणमाह-**स्वे**ति । स्वस्याऽऽत्मनो मोहो यदावरणमज्ञानं तद्वशादित्यर्थः । **अथे**त्युक्तवैपरीत्ये । **धीरा** विवेकिनो जनाः प्रत्यगात्मस्वरूपावस्थानलक्षण**ममृतत्वं विदित्वा** साक्षात्कृत्य तैः **कामैरसक्ता** असंबद्धाः सन्तो **ध्रुवं** कूटस्थं नित्यं परमार्थभूतं ब्रह्मात्मानं **यान्ति** प्राप्नुवन्ति ॥ ३२ ॥ तदधिगमोपायमाह-येनेति । **येन** विज्ञानेन बाह्यान्रूपादिविषया**न्मैथुना**न्मिथुनसंबन्धान्सुखविशेषांश्च **विजानाति** विस्पष्टं जानाति । **एतेनैव**[2] देहादिसंघाताविलक्षणेन चिन्मात्रप्रकाशेनाऽऽत्मना तान्**विजानाति** । यो रूपादिसकलप्रत्ययसाक्षी स एवाऽऽत्मा न तु देहेन्द्रियादिसंघातस्तस्य रूपादिमत्त्वेन घटादिवदनात्मत्वादिति भावः । **अत्रा**स्मिल्लोँके विज्ञेयं **किं परिशिष्यते** । सर्वमेव[3] तु चिन्मात्ररूपेणाऽऽत्मना विज्ञेयमेव भवति न किंचित्परिशिष्यत इत्यर्थः ॥ ३३ ॥

**महामहेश्वर ने इंद्रियाँ ऐसी बनायी हैं कि ये बाह्य विषयों से ही व्यवहार कर पाती हैं । यों उन्हें बहिर्मुख बनाकर मानो उन्होंने उनकी (इंद्रियों की) हिंसा की है । (यदि वे ऐसी न होतीं तो अमरतालाभ में सहज ही उपकार करतीं, बहिर्मुख बनाकर उनकी यह सामर्थ्य नहीं रहने दी यह अर्थ है ।) इसी से हर व्यक्ति बाहरी ज्ञान ही पाता है, निजात्मा को कभी नहीं देख पाता । कोई ही ऐसा दुर्लभ धीर होता है जो अमरतालाभ चाहते हुए इन्द्रियों को अपने विषयों से व्यावृत्त कर प्रत्यगात्मा का दर्शन करता है ॥ ३१ ॥ अज्ञानी लोग कामना के विषयभूत बाह्य पदार्थों के पीछे दौड़ते रहते हैं । वे अपने मोहवश मृत्यु के फन्दे में फँस जाते हैं । इनसे विपरीत विवेकी जन कामनाओं का सर्वथा परित्याग कर प्रत्यगात्मरूप अमरता का साक्षात्कार कर कूटस्थ नित्य परमशिव को पा जाते हैं ॥ ३२ ॥ जिस विज्ञान से बाह्य**

---

१ अत्र विवेके तात्पर्यम् । येन विषयाञ्जानीमस्तत्किम् ? आत्माऽनात्मा वा । न द्वितीयोऽसम्भवाद् । आद्ये स कीदृश इति विविच्यताम् । जाग्रदादिरूपइति तावत्प्राप्तं, तदपि न, जाग्रदादेरपि तेनानुगतरूपतया दृश्यत्वादनुगतस्य व्यावृत्तेभ्यो विलक्षणत्वौचित्यात्तस्मिंश्च तेषां कल्पितत्त्वोपपत्तेरिति । अनुभूतिप्रकाशे (११.६८) चैतत् सूचयामासुः । २. घ. °व देवदे° । ४ ङ. च. °मेतत्तु चि° ।

**जाग्रत्स्वप्नसुषुप्त्याख्यं पुरं येनानुपश्यति । महान्तं परमात्मानं मत्वा धीरो न शोचति ॥ ३४ ॥**

**जाग्रदादित्रयं यस्तु विजानाति चिदात्मना । ततो भेदेन नैवास्ति पुरत्रयमिदं सदा ॥ ३५ ॥**

**चैतन्यमात्रो भगवाञ्छिव एव स्वयंप्रभः ।**
**पुरत्रयात्मना भाति न भाति[1] च महाप्रभुः ॥ ३६ ॥**

**इहामुत्र स्थितं तत्त्वं सदेकं न ततोऽपरम् ।**
**मृत्योः स मृत्युमाप्नोति योऽन्यं देवं प्रपश्यति ॥ ३७ ॥**

तस्य साक्ष्यात्मनः स्वरूपं विशेषेण प्रतिपादयति–**जाग्रदिति** । जाग्रदादिस्थानत्रयं **येन** चिन्मात्ररूपेणाऽऽत्मनाऽनुगतेन **पश्यति** जानाति । **महान्तमित्याद्युक्तार्थम्** । एतेन 'स्वप्नान्तं जागरितान्तं चोभौ[2] येनानुपश्यती'ति श्रुतिरवस्थात्रयोपलक्षणार्था व्याख्याता ॥ ३४ ॥ अथ तस्याः श्रुतेस्तात्पर्यमाह–**जाग्रदादीति** । **चिदात्मना** भास्यं जाग्रदादिस्थानत्रयमितरदृश्यवच्चिद्रूपे तस्मिन्नध्यस्तत्वात्ततो **भेदेन नैव** विद्यते ॥ ३५ ॥ पुरत्रयाधिष्ठानं यच्चैतन्यमात्रं स एव स्वयंप्रकाशमानः परशिवः परिच्छेदप्रतीतेरौपाधिकत्वादतो **महाप्रभुः** स्वतन्त्रः परशिव एव स्वमायाविलासेन कदाचित्**पुरत्रयात्मना भाति** । तत्त्वदृष्ट्या तु तदात्मना नैव **भाति** । किंतु निरस्तसमस्तोपाधिकः[3] स्वयमेव प्रकाशते ॥ ३६ ॥ यदाम्नायते–"यदेवेह तदमुत्र यदमुत्र तदन्विह" इति, तदभिप्रायमाह–**इहामुत्रेति** । इहास्मिन्कार्यकारणसंघाते यदवस्थितं सच्चिदानन्दैकरसं तत्त्वं यच्चा**मुत्र** जगत्कारणे सर्वज्ञे[4] सूर्यात्मके ब्रह्मण्यवस्थितं तदुभयं सदेकं न तयोर्भेदो विद्यते । किंचिज्ज्ञत्वसर्वज्ञत्वादिभेदप्रतिभासस्य मायाविद्योपाधिकृतत्वादित्यर्थः । अत एवैतरेयकतैत्तिरीयकयोः समाम्नातम्–"तद्योऽहं सोऽसौ योऽसौ सोऽहम्" इति । "स यश्चायं पुरुषे यश्चासावादित्ये स एकः" इति च । विपक्षे बाधकमाह–**मृत्योरिति** । यस्तु स्वात्मनः सकाशाद्देवं द्योतमानं परशिव**मन्यं पश्यति स मृत्यो**र्मरणात्पुनर्मृत्युं प्राप्नोति जन्ममरणप्रवाहपतितो भवतीत्यर्थः ॥ ३७ ॥

**रूप-रस-गंध-शब्द-स्पर्शात्मक विषयों को तथा किसी भी अन्य (व्यक्ति या वस्तु) के सम्बन्ध से होने वाले सुख को स्पष्ट रूप से जाना जाता है, वह विज्ञान यही देहादिभिन्न चिन्मात्र है । उससे सभी जाना जाता है, कुछ रह नहीं जाता (अतः वही सर्वज्ञ है) ॥ ३३ ॥ जाग्रत् स्वप्न व सुषुप्ति नामक स्थानों को (अवस्थाओं को) जिस चिन्मात्र निज रूप से अनुगत हुआ हम देखते हैं, (मैं जगा, मैं सोयादि सर्वत्र मैं अनुगत रहता ही हूँ), उस महान् परमात्मा को समझकर धीर कभी शोक नहीं पाता ॥ ३४ ॥ चिद्रूप आत्मा से प्रकाश्य जिन जाग्रद् आदि तीनों अवस्थाओं को जो वही आत्मा जानता है उस आत्मा से भिन्न वे अवस्थायें हैं ही नहीं । (व्यावृत्त सदा अनुवृत्त में कल्पित होता है यह वेदान्तों का न्याय प्रसिद्ध है ।) ॥ ३५ ॥ भगवान् शिव स्वप्रकाश चैतन्यमात्र हैं । वस्तुतः किसी 'तरह' से प्रतीत न होते हुए ही वे तीन अवस्थाओं के (और उन वाले के) रूप से प्रतीत हो जाते हैं ॥ ३६ ॥ अस्मदादि शरीरों में व जगत्कारण सर्वज्ञ**

---

१ तदुक्तम् 'अजायमानो बहुधा विजायत' इति (यजु. ३१.१९) २ झ. चोभयं । ३ झ. °धिकत्वात्स्वय° । ४ च. सर्वात्म° ।

*[1]अग्निर्यथैको भुवनं प्रविष्टो रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव ।*
*एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च ॥ ३८ ॥*
*वायुर्यथैको भुवनं[2] प्रविष्टो रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव ।*
*एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च ॥ ३९ ॥*

ननु परस्माद् ब्रह्मणः सर्वस्य जगतो भेदोऽनुभूयत एवेत्याशङ्क्य दृष्टान्तैस्तत्तादात्म्यं प्रतिपादयति–**अग्निर्यथे**त्यादिना । **यथा** खल्वयम**ग्निः** स्वयम**ेक** एव, भवत्यस्मिन्भूतजातानीति[3] **भुवन**मयं लोकस्तं **प्रविष्टः** सन्**रूपं रूपं** काष्ठादिकं सर्वं दाह्यभेदं प्राप्य तत्त**त्प्रतिरूपो बभूव** दाह्यसमानाकृतिर्भवतीत्यर्थः । **तथैक** एव सच्चिदानन्दरूपः परशिवः **सर्वभूतान्तरात्मा** सर्वेषां भूतानामन्तरात्मा भूत्वा तत्तदेव मनुष्यादिशरीरं प्रविश्य तत्त**त्प्रतिरूपो बभूव** । तथा प्रपञ्चाद्बहिरपि स्वेन निरुपाधिकेनाविकृतरूपेणावतिष्ठते । **वायुर्यथैक** इत्यत्राप्येवं योज्यम् ॥ ३८ ॥ ३९ ॥

**में एक ही सत्तत्त्व स्थित है । उससे भिन्न कहीं कुछ है ही नहीं । जो निज से शिव को अन्य समझता है वह बारम्बार मरता रहता है ॥ ३७ ॥**

**(प्रतीयमानभेद को कैसे शिवाभिन्न समझें ? इसे स्पष्ट करने के लिये दृष्टांत देते हैं–) जैसे अग्नि खुद एक है किन्तु सांसारिक वस्तुओं में घुसी हुई वह उसी आकृति की हो जाती है जो दाह्य की आकृति हो (लम्बी लकड़ी जलती हो तो आग लम्बी दीखती है इत्यादि) । इसी तरह सब प्राणियों का अन्तरात्मा तो एक ही है किन्तु शरीरों में घुसा हुआ वह उन शरीरों के रूप वाला ही लगता है । वैसा लगते हुए, उन शरीरों में घुसा हुआ भी वह स्वयं तो उन रूपों से रहित ही है और उन सबसे बाहर भी है जहाँ स्पष्ट ही उन सब रूपों से रहित है । (अग्नि का अपना रूप उष्ण व प्रकाश ही है । बाकी जो कुछ उसका रूप लगता है वह है उपाधि का, प्रतीत आग में होता है । ऐसे ही सच्चिदानंद ही आत्मा का रूप है । अन्य जैसा भी आत्मा लगता है–मैं लगता हूँ–वह औपाधिक है । शंका होती है कि अग्नि अलग है और उसकी उपाधि अलग किन्तु आत्मा तो अद्वितीय है, तब यह कैसे हो सकता है ? इसका समधान करने के लिये कहते हैं–)जिस प्रकार वायु एक ही है किन्तु शरीर में घुसकर प्राण, अपान आदि नाना रूपों के समान रूप वाली हो जाती है उसी प्रकार आत्मा के विषय में समझ लेना चाहिये । (प्राणादि सब वायुरूप ही हैं, आग से लकड़ी की तरह वायु से प्राणादि भिन्न नहीं । फिर भी वायु को नाना रूपों वाला प्रतीत करा देते हैं । ऐसे ही आत्मा से भिन्न न होने वाली भी उपाधियाँ आत्मा को नाना रूपों वाला प्रतीत करा देती हैं ।) ॥ ३८–३९ ॥ सूर्य जैसे सब लोकों की चक्षुओं पर उपकार करते हुए भी चक्षुओं के व बाह्य दोषों से लिप्त नहीं होता, वैसे सब प्राणियों का अन्तरात्मा एक रहते हुए**

१ पञ्चमवल्लीविषयमाह–अग्निरित्यादिना । २ भुवनमिह देहः । तदुक्तं भाष्ये 'प्राणात्मना देहेष्वनुप्रविष्ट' इति । अनुभूतिप्रकाशेपि 'वायुरेकोऽपि देहेषु प्रविश्य प्राणरूपतः । वहुधा भात्येवमात्मा प्रत्युपाधि पृथग्भवेद्' ॥ ११.८८ ॥ इति । ३ भवन्त्यस्मिन्निति पठनीयम् ।

*सूर्यो यथा सर्वलोकस्य चक्षुर्न लिप्यते चाक्षुषैर्बाह्यदोषैः ।*
*एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा न लिप्यते लोकदुःखेन बाह्यः ॥ ४० ॥*
*एको वशी सर्वभूतान्तरात्मा एकं रूपं बहुधा यः करोति ।*
*तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरास्तेषां सुखं शाश्वतं नेतरेषाम् ॥ ४१ ॥*

एवमेकस्यैवाऽऽत्मनस्तत्र तत्र प्रतिरूपत्वावस्थानेन तत्कृतसंसारदुःखानुभवोऽपि स्यादित्याशङ्क्य सदृष्टान्तं निर्लेपतामाह–**सूर्यो** यथेति । **यथा सूर्यः सर्वलोकस्य चक्षुरालोकेन** चक्षुरिन्द्रियस्योपकारं कुर्वंश्चक्षुर्भूतोऽप्यशुच्यादिदर्शनजनितैश्चा**क्षुषै**राध्यात्मिकै**र्बाह्यैः** पाप**दोषैश्च न लिप्यते** न स्पृश्यते **तथैक** एव शिवः **सर्वभूतान्तरात्मा** सन्नपि **बाह्य**स्तस्मात्सर्वस्माद्भूतजाताद्विविक्तः संस्तदीय**दुःखेन न लिप्यते** । अविद्यया ह्यात्मनः संसारप्रतीतिर्न[1] च सा परमार्थोपाधौ विद्यत इत्यसता संसारदुःखेन कथं परमार्थभूतस्याऽऽत्मनो लेपसंभव इत्यर्थः ॥ ४० ॥ **एको वशीति** । **एकः** सर्वमुख्यः । न चानेन सदृशोऽधिको वा कश्चिदस्ति । **वशी** स्वतन्त्रः, यतः सर्वं जगदस्य वशे वर्तते । तदपि कुत इत्यत आह–**सर्वेति** । सर्वान्तरात्मत्वमपि कुत इति तदाह–**एकमिति** । **एकमे**करसं विशुद्धविज्ञानलक्षणमात्मीयं **रूपं बहुधा** बहुप्रकारं विचित्रोपाधिभेदवशेन **यः करोति तमात्मस्थमा**त्मनि शरीरे हार्दाकाशमध्ये स्थितमभिव्यक्तं गुरुशास्त्रोपदेशेन **येऽनुपश्यन्ति** साक्षादनुभवन्ति **धीरा** विवेकिन**स्तेषां** विदुषां ब्रह्मीभूतानामेव **सुखं शाश्वतं** नित्यनिरतिशयाभिव्यक्तिर्भवति[2] । **इतरेषा**मज्ञानिनां तु यच्छब्दस्पर्शादिविषयभोगसुखं तच्छाश्वतं न भवति । शुभकर्मोपस्थापितबुद्धिवृत्त्यनुविधायित्वेन तस्य क्षणिकत्वादित्यर्थः ॥ ४१ ॥

**ही लोगों के दुःखादि से लिप्त नहीं होता क्योंकि वस्तुतः उनसे वह बाह्य ही है ॥ ४० ॥ सबसे मुख्य, स्वतन्त्र तथा सब प्राणियों के अन्तरात्मा शिव ही वे हैं जो अपने एकरस विशुद्ध विज्ञानात्मक रूप को विचित्र उपाधियों के भेद से बहुत प्रकार का बना देते हैं । गुरु व शास्त्र के उपदेशानुसार जो उन्हे ही अपने में भी समझ लेता है वही धीर है और वही नित्य सुख पा जाता है । अन्य लोग शिव को इतरत्र ही समझते रहते हैं । वे नित्य सुख से वंचित ही रहते हैं ॥ ४१ ॥ जिनकी सत्ता के अनुवेध–अनुप्रवेश–के बल पर आकाशादि वस्तुएँ व्यावहारिक नित्य बनती हैं और जिनके चैतन्य के अनुवेध के बल पर देवता, मनुष्य आदि चेतनायुक्त होते हैं, जिनमें ही अज्ञानवश अध्यस्त रूप से सारा प्रपंच बँटा हुआ प्रतीत हो रहा है उन महादेव को अपने शरीर की बुद्धिगुहा में अभिव्यक्त जानने वाले बुद्धिमान् साधक नित्य ही सर्वतः उपरत हो पाते हैं । अन्य लोग, शिव को निजरूप न मानने वाले या निज का अन्तर्यामी न मानने वाले, कभी नित्य उपरति नहीं पाते । (सबका अंतर्यामी ही मेरा भी अंतर्यामी है ऐसा सदा ध्यान रखने वाला निरीह हो ही जाता है । उसे किसी से कोई आशा, कोई शिकायत नहीं रह जाती । जो स्वयं को ही शिव समझ चुकता है वह तो यह जानता है कि जहाँ कहीं भी जो कोई भी भोग हो रहा है मैं ही कर रहा हूँ, फलतः कोई इच्छा उसकी रह जाये यह संभव**

---

१ ङ. ०प्रवृत्तिर्न । २ घ. ङ. नित्यं नि० ।

*येनैव नित्याश्च सचेतनाश्च यस्मिन्विभक्ताः प्रविभान्ति मोहात् ।*
*तमात्मस्थं[1] येऽनुपश्यन्ति धीरास्तेषां शान्तिः शाश्वती नेतरेषां ॥ ४२ ॥*
*तदेतदिति मन्यन्तेऽनिर्देश्यं परमं सुखम् ।*
*कथं नु तद्विजानीयात्किमु भाति विभाति वा ॥ ४३ ॥*
*आदित्यचन्द्रानलतारकाद्या न भान्ति यस्मिन्न[2] निशं महान्तः ।*
*प्रकाशमानं तमनुप्रभान्ति प्रभानमस्यैव हि नेतरेषाम् ॥ ४४ ॥*

"नित्यो नित्यानां चेतनश्चेतनानाम्" इति श्रुतेरर्थमाह-**येनैवे**ति । व्यावहारिकनित्याकाशादयो **येन** यत्सत्तानुवेधवलेन **नित्याः** । तथा यच्चैतन्यानुवेधवलेन देवमनुष्यादयः **सचेतनाः** । ते च **यस्मिन्**स्वप्रकाशे ब्रह्मण्यध्यस्ततया **विभक्ताः** सन्तो **मोहाद**ज्ञानवशा**द्विभान्ति** विचित्रनामरूपात्मना विविधं[3] भासन्ते । **तमात्मस्थ**मित्यादि पूर्ववत् । **शान्तिः** सर्वविषयेभ्य उपरतिः ॥ ४२ ॥ **तदेतदि**त्यादि । यदात्मस्वरूपभूतं **सुखमनिर्देश्यं** निर्देष्टुमशक्यमवाङ्मनसगोचरं **परमं** निरतिशयं **तदेतदि**त्यापरोक्ष्येण ब्रह्मनिष्ठा **मन्यन्तेऽ**नुभवन्ति तदात्मसुखमिदानींतनोऽपि **कथं नु** केन खलु प्रकारेण **वि**स्पष्टं **जानीयात्** । तत्किं **भाति** दीप्यते, भासमानं हि तदस्य विस्पष्टं **भाति**; किंवा न भातीति वहिरेव कोट्यन्तरम् ॥ ४३ ॥ भाति च विभाति चेत्यस्योत्तरं विवक्षन्न तत्र सूर्यो भातीति श्रुतेरर्थमाह-**आदित्ये**ति । **तमनुप्रभान्ती**ति । चैतन्यज्योतिषि तस्मिन्नध्यस्तत्वात्तत्स्फुरणमनुसृत्यैव प्रभान्तीति सूर्यादयः प्रदीप्यन्ते । अतः स्वाभाविकं भानमात्मज्योतिष एव नान्येषां भौतिकानां तेजसाम् । अतः स्वप्रकाशचिदेकरसं तत्स्वरूपभूतं निरतिशयसुखं स्वयमेव भाति च विभाति चेत्यर्थः ॥ ४४ ॥

**कहाँ ?) ॥ ४२ ॥ जो आत्मस्वरूप, वाणी व मन का अविषय, निरतिशय सुख है उसका ब्रह्मनिष्ठ महात्मा प्रत्यक्ष ही अनुभव करते हैं । अस्मदादि जन उसे विस्पष्ट कैसे समझे ? क्या वह प्रकाशित होता है, या नहीं ? क्या उसका स्पष्ट भान होता है या नहीं ? (इन्हीं शंकाओं की निवृत्ति करते हैं—) आदित्य, चन्द्र, आग, तारे आदि महान् होने पर भी उस आनन्द पर कोई प्रकाश नहीं डाल सकते किन्तु उसके प्रकाशमान रहने पर ही उसके पीछे ये सब (सूर्यादि) प्रकाश किया करते हैं । अतः इस सुख का ही वास्तविक भान है—प्रकाश है—अन्यों का नहीं । (कैसे समझें ? का उत्तर है कि विषयतया समझने की कोशिश छोड़ो, आत्मतया ही समझो क्यों कि विषयतया तो बड़े बड़े आदित्यादि भी उसे प्रकाशित नहीं कर सकते । वह प्रकाशित होता है कि नहीं ? का उत्तर है—वही प्रकाशित होता है । अन्य जो प्रकाशित होते लगते हैं वे उसी के प्रकाश से हो रहे हैं । उसका स्पष्ट भान होता है कि नहीं ? का उत्तर है**

---

१ साधकभेदेनात्रात्मस्थमित्यस्य द्वावर्थौ-मयि शिवोऽन्तर्यामितया स्थितोसावेव सर्वत्र तथा स्थित इत्येकः । ममात्मतया शिवएव स्थितः शिवोहमिति च द्वितीयः । 'अकामहतस्ये' ति श्रुतेः शान्तिशब्दितोपरतिलाभो महत्फलम् । २ ङ. च. °न्नशनिर्महा° । ३ झ. °विधा भा° ।

[1] *ऊर्ध्वमूलस्त्ववाक्शाख एषोऽश्वत्थः*[2] *सनातनः । तदेव शुक्रं तद् ब्रह्म तदेवामृतमुच्यते ॥ ४५ ॥*

दृश्यमानस्य कार्यप्रपञ्चस्य मूलकारणमन्तरेणानुपपत्तेस्तदस्तित्वं प्रतिपादयति—**ऊर्ध्वमूल** इति । ऊर्ध्वं संसारमण्डलस्योपर्यवस्थितं, 'तद्विष्णोः परमं पदमि'ति प्रागुपन्यस्तं, निरस्तसमस्तोपाधिकं ब्रह्म मूलं कारणं यस्य स तथोक्तः । अव्यक्तादिस्थावरान्तः संसारवृक्षः । स च स्वर्गनरकतिर्यक्स्रोतोभिः शाखाभिरर्वाचीनशाखः । स च **सनातनो**ऽनादिः । अस्थिरत्वाच्छ्वो न तिष्ठतीत्य**श्वत्थः** । अस्य च संसारवृक्षस्य यन्मूलं कारणं **तदेव शुक्रं** शुद्धं सांसारिकदोषासंस्पृष्टं तदेव **ब्रह्मामृत**मविनाशिस्वभावं कथ्यते । तत्कार्यभूतसंसारवृक्षो वाचारम्भणमात्रत्वाद्गन्धर्वनगरादिवन्मिथ्याभूत इत्यर्थः ॥ ४५ ॥

**कि स्पष्ट, सर्वथा निःसंदिग्ध भान एक उसी का होता है अन्य किसी का नहीं । वास्तविक, सनातन, अलुप्त, साक्षात् अपरोक्ष भान इसी का है । तार्किकों ने प्रसिद्ध कर रखा है कि लक्षण व प्रमाण इन दोनों से ही वस्तु सिद्ध होती है । किन्तु यह प्रायोवाद है । प्रमाण की सिद्धि कैसे, किस प्रमाण से ? प्रमाणान्तरविषयता का पर्यवसान अनवस्था में होना स्वाभाविक है और खुद से ही मानने पर आत्माश्रय से बचना मुश्किल है । अतः प्रमाण का अविषय हुआ प्रमाण ही सिद्ध हो जाता है यह न चाहते हुए भी मानना पड़ेगा । ऐसे ही प्रमेय न बनने वाला आत्मा नित्यसिद्ध है । अक्षर ब्राह्मण की व्याख्या में विद्यारण्यस्वामी ने यह स्पष्टीकरण वार्तिकसार में दिया है) ॥ ४३–४४ ॥**

**(यद्यपि स्वप्रकाश को साधने की ज़रूरत नहीं तथापि अनुग्रह कर उसे यों भी साधते हैं कि कार्यभूत प्रपंच कारण परमेश्वर के बिना उपपन्न न होते हुए उन्हें सिद्ध करता है—) कल तक भी जिसका टिकना अनिश्चित है ऐसा यह संसारवृक्ष यह ज़रूर ज्ञात कराता है कि इससे इसका मूल परे है । (वृक्ष दृश्य, प्रकाशाभिमुख गति वाला आदि होता है और उसका मूल उससे विरुद्ध ज़मीन में तिरोहित, प्रकाशविमुख गति वाला आदि होता है यह प्रत्यक्षसिद्ध है । अतः संसारवृक्ष का मूल भी इससे विपरीत स्वभाव का होना निश्चप्रच है । जगत् असत् जड दुःखरूप है । फलतः इसका मूल सत् चिद् आनंदरूप होना ही है, शिव होना ही है ।) संसार वृक्ष की स्वर्ग, नरक आदि शाखायें मूल से विपरीत ही दिशा में बढ़ती हैं (सभी वृक्षों में ऐसा दीखता ही है) । केवल गुर्वनुग्रहलब्ध शिवात्मैक्यानुभव से नाश्य यह संसारवृक्ष अन्य किसी तरह विनष्ट न हो सकने से सनातन है, नित्य है । इसका जो मूल है वही शुद्ध ब्रह्म है, वही अविनाशीस्वरूप वाला कहा जाता है । (शुद्ध अर्थात् वस्तुतः कार्यनिरूपित न होने वाला ।) ॥ ४५ ॥ उस महेश्वर में ही सब लोक आश्रित हैं अतः आश्रित कोई भी वस्तु उस अपने आश्रय को छोड़कर स्थित नहीं हो सकती । यही वह वस्तु है जिसे समझने से मोक्ष निश्चित**

---

१ षष्ठवल्ली स्फुटयते । २ अश्वत्थवृक्षमभिप्रेत्य रूपकम् । अश्वत्थत्वं टीकायामेव व्यक्तम् । वृक्षत्वं च च्छेद्यत्वादिति भाष्ये स्पष्टम् । महता च विस्तरेण भगवान् भाष्यकृदत्र (कठ. २.३.१) संसारस्वरूपमाह । शिवगीतायमप्युक्तं 'सायं सायं वासवृक्षं समेताः प्रातः प्रातस्तेन तेन प्रयान्ति । त्यक्त्वान्योन्यं तं च वृक्षं विहंगा यद्वत्तद्वज्ज्ञातयोऽज्ञातयश्च' ॥ इति ।

*तस्मिँल्लोकाः श्रिताः सर्वे तदु नात्येति कश्चन ।*
*एतद्वै तत्सुरश्रेष्ठाः सम्यगेव मयोदितम् ॥ ४६ ॥*
*इदं सर्वं जगत्साक्षाच्छिवः कम्पयते ध्रुवम् ।*
*महद्भयमिदं वज्रं विदित्वा मुच्यते नरः ॥ ४७ ॥*
*तपत्यस्य[1] भयादग्निर्भयात्तपति भास्करः ।*
*भयादिन्द्रश्च वायुश्च मृत्युर्धावति पञ्चमः ॥ ४८ ॥*
*वर्तमाने शरीरेऽस्मिन्न शक्तो बोद्धुमीश्वरम् ।*
*नरः सर्वेषु लोकेषु शरीरित्वाय कल्पते ॥ ४९ ॥*

**तस्मिन्नित्यादि** । **तस्मिन्**परमार्थसत्ये ब्रह्मणि मायाविलासवशेन **सर्वे लोकाः श्रिता** आश्रिताः परमार्थवत्प्रतीयन्त इत्यर्थः । अतः समस्तजगदुत्पत्तिस्थितिलयकारणं **तद्** ब्रह्म कश्चिदपि विकारो **नात्येति** नातिवर्तते । **एतदेव** खलु **तद्व**स्तु यद्विज्ञानादमृतत्वप्राप्तिर्वर्ण्यते ॥ ४६ ॥ 'यदिदं किंच' इति श्रुतेस्तात्पर्यमाह–**इदं सर्व**मिति । **इदं** पराग्भूतं **सर्वं** जगत्कारणभूतः परशिवः **कम्पयते** । तत्प्रशासनभयात्स्वस्वव्यापारेषु प्रवर्तमानं जगत्प्रेरयतीत्यर्थः । **भय**मुद्यतमुद्धृतं **वज्र**मिव महाभयहेतुः । ध्रुवं कूटस्थं नित्यं तमात्मानं विदित्वा संसारबन्धान्मुच्यत इत्यर्थः ॥ ४७ ॥ उक्तं भयहेतुत्वं विवृणोति–**तपत्यस्ये**ति । अग्न्यादिलोकपाला अपि तद्भयात्स्वस्वव्यापारे प्रवर्तन्ते किमु वक्तव्यमन्येषां भयहेतुरिति भावः ॥ ४८ ॥ "इह चेदशकत्" इति श्रुतिं व्याचष्टे–**वर्तमान** इति । विद्याधिकारयोग्येऽस्मिञ्शरीरे विद्यमान एव प्रत्यगात्मनोऽनवच्छिन्नपरशिवस्वरूपं यो **बोद्धुं न शक्तः** स सर्वेषु लोकेषु पुण्यपापवशेन शरीरधारणाय **कल्पत** इत्यर्थः ॥ ४९ ॥

**है ॥ ४६ ॥ साक्षात् शिव ही इस जगत् को व्यवस्थित चलाते हैं । वज्र की तरह अत्यधिक डराने वाले इस शर्व को जानकर ही नर मुक्त होता है । (प्रपंचकार्यत्व से कारण ब्रह्म है यह पहले सिद्ध किया । आश्रित संसार का आश्रय ब्रह्म है यह तदनन्तर सिद्ध किया । व्यवस्थित संसार का व्यवस्थापक ब्रह्म है यह यहाँ कह रहे हैं । ईश्वरसिद्धि में ही ये युक्तियाँ दी जा रही हैं । निर्मितता, विधृतता, नियन्तृपूर्वकता आदि के साधक अनुमान याज्ञवल्क्यमहर्षि ने भी सूचित किये हैं जिनसे महादेव का निश्चय स्थित हो (बृ. पृ. २६८ पं. ३२ आदि) ।) ॥ ४७ ॥ त्रिशूलधारी के भय से ही आग तपती है, भास्कर चमकता रहता है, इंद्र, वायु, मृत्यु सभी अपने काम यथानियम करते रहते हैं ॥ ४८ ॥ यदि वर्तमान इस शरीर में ईश्वर को मनुष्य समझ न पाया तो उसे आगे शरीर धारण अवश्य करना पड़ेगा ॥ ४९ ॥ जेसै साफ**

---

[1] तपतीत्युपलक्षणम् । अग्न्यादयः समर्था अपि हव्यादिना मनुष्यदत्तेनैव स्वकीयां जीविकां निर्वहन्ति को हि नाम शक्तः कष्टां पराश्रिततां स्वीकुर्याद्यदि तथा कर्तुं कस्यचन शक्ततरस्य नाज्ञास्यात् । तथा च देवानामेवं वर्तनमपि परमेश्वरसाधकमित्यर्थः । तदिदमीश्वरास्तित्वे कारणमक्षरब्राह्मणभाष्ये (पृ. २७०) व्यक्तम् ।

*यथाऽऽदर्शे स्वकं रूपं यथावन्निर्मले नरः ।*
*तथा पश्यति देहेऽस्मिन्नात्मानं ब्रह्म केवलम् ॥ ५० ॥*
*जन्मनाशवतां खानां पृथग्भावं परात्मनः । तेषां जन्मविनाशौ च विदित्वाऽनात्मरूपतः ॥ ५१ ॥*
*पश्चादनात्मरूपेण विदितं केवलात्मना । विदित्वा स्वानुभूत्यैव स धीरस्तु न शोचति ॥ ५२ ॥*
*[1]इन्द्रियेभ्यो मनः श्रेष्ठं मनसः सत्त्वमुत्तमम् ।*
*सत्त्वादपि महानात्मा महतोऽव्यक्तमुत्तमम् ॥ ५३ ॥*
*अव्यक्तात्तु परः साक्षाद्व्यापकोऽलिङ्ग एव च ।*
*यं विदित्वा नरः साक्षादमृतत्वं हि गच्छति ॥ ५४ ॥*

"यथाऽऽदर्शे" इति श्रुतिं संगृह्णाति–**यथेति** । **यथा निर्मल आदर्शे** स्वकीयं **रूपं** सम्यक्**पश्यति तथाऽस्मिन्**मानुषशरीरे श्रवणमननादिसाधनकलापानुष्ठानेनाऽऽत्मानं ब्रह्मरूपत्वेन साक्षात्कर्तुं शक्नोति । अन्यत्र तु साधनानुष्ठानासंभवात्तज्ज्ञानं न सुलभमिति भावः ॥ ५० ॥ "इन्द्रियाणां पृथग्भावम्" इति यदाम्नातं तदभिप्रायमाह–**जन्मनाशेति** । **विदित्वाऽनात्मरूपत** इत्यादि । आत्मसकाशाद्विविक्तमिन्द्रियादिकं प्रथम**मनात्मरूपेण विदित्वा** तथाऽवस्थितं तत्**पश्चात्केवलात्म**भावेन **विदित्वा** । अधिष्ठानभूते स्वात्मनि तत्सर्वं विलाप्येत्यर्थः ॥ ५१ ॥ ५२ ॥ एवं मनआदिकमपि स्वस्वकारणभावापत्त्या विलाप्य सर्वाधिष्ठानभूतमुदीरितरूपं पुरुषस्वरूपमेव मुमुक्षुणा ज्ञातव्यमिति प्रतिपादयति–**इन्द्रियेभ्य** इत्यादिना । चक्षुरा**दीन्द्रियेभ्यः** सकाशा**न्मनः श्रेष्ठम्** । तदन्तरेण तेषां कार्यकारणत्वाभावात् । तस्माच्च **मनस**स्तत्कारणभूतं सत्त्वं[2] श्रेष्ठम् । तस्मादपि **महानात्मा** हैरण्यगर्भी बुद्धिः प्रशस्ता । ततोऽपि प्रशस्त**मव्यक्तं** तत्कारणत्वेनातिसूक्ष्मत्वात् । तस्मादपि सर्वान्तरः पुरुषः पूर्णोऽनवच्छिन्न आत्मा । अव्यक्तादिस्थावरान्तस्य सर्वस्य कारणत्वात्**साक्षाद्व्यापकः** स **चालिङ्गो** लिङ्ग्यते गम्यते येन तल्लिङ्गं बुद्ध्यादि तन्न विद्यते यस्य स तथोक्तः । सकलसांसारिकपुण्यपापलेपस्य[3] लिङ्गशरीराश्रितत्वात्तन्निषेधेनाऽऽत्मनः संसारास्पर्शो वर्णितो भवति ॥ ५३ ॥ ५४ ॥

**दर्पण में अपना रूप यथावत् दीख जाता है वैसे मानवदेह में रहते निर्विशेष ब्रह्मरूप आत्मा का यथातथ दर्शन हो सकता है ॥ ५० ॥ इन्द्रियाँ जन्म-नाश वाली हैं अतः परमात्मा से पार्थक्य प्राप्त कर ही उपलब्ध होती हैं (परमात्मरूप से उपलब्ध नहीं होती) । पृथक्तया उपलब्ध होने से वे अनात्मा हैं । उत्पत्ति-नाश वाली होने से भी वे अनात्मा हैं । (सुषुप्ति, प्रलयादि में इंद्रियों का नाश आदि स्पष्ट है । जो तो 'लिंगभंगो हि मोक्षः' कहा जाता है वह 'लिंगबाधो हि मोक्षः' के तात्पर्य से है ।) इस प्रकार पहले इंद्रियादि उपाधियों को अनात्मा समझ कर विवेक करना चाहिये । फिर यह विचार करना चाहिये कि अनात्मा जो कुछ भी है वह आखिर आत्मा से अतिरिक्त कुछ नहीं है (जैसे सर्पादि आखिर रज्जु से अतिरिक्त कुछ नहीं है)।**

---

१ विवेकस्य प्रस्तुतत्वाद्घटादेरात्मन्यनध्यासादिन्द्रियादेरेव तथात्वात्तदादिरेवेह विवेकः श्रुत्यादर्शि । किन्त्वेवमिन्द्रियेभ्यः परा ह्यर्था इति पूर्वस्माद्विरोधः प्रतीयेत, तन्माभूदित्यत आचार्या 'अर्थानामिहेन्द्रियसमानजातीयत्वादिन्द्रियग्रहणेनैव ग्रहणमि'ति व्याचख्युः । २ सत्त्वशब्दाद्बुद्धिरिहेति भाष्यम् । अनुभूतिप्रकाशे तु 'इन्द्रियाणामनात्मत्वमागमापायदर्शनाद् । बुद्ध्वा तत्साक्षिणि स्वस्मिन् ब्रह्मत्वं बुद्ध्यते सुखात् ॥ मन्दश्चेद् अक्ष-धी-कर्तृ-समष्ट-य्व्यक्तरूपतः । क्रमाद्विविच्य मूढस्वं वीक्ष्यते सूक्ष्मया धिये'ति ॥ ११.१०१-२ ॥ सत्त्वमहङ्कार इत्यभिप्रयन्त्याचार्याः । तदनुरोधाद्भाष्येपि बुद्धिरहंकार एव वा स्यात् । ३ झ. °लेशस्य ।

*न संदृशे तिष्ठति रूपमस्य न चक्षुषा पश्यति कश्चिदेनम् ।*
*हृदा मनीषा मनसाऽभिक्लृप्तः साक्षादात्मा शक्यते वेदितुं सः ॥ ५५ ॥*

नन्वसौ निरुपाधिक आत्मा कथं वेदितुं शक्य इत्याशङ्क्याऽऽह–**न संदृश** इति । **संदृशे** संदर्शनविषये प्रत्यगात्मनो **रूपं** स्वरूपं **न तिष्ठति** । अतो **न चक्षुषा** । उपलक्षणमेतत् चक्षुरादिसर्वेन्द्रियेण कश्चिदप्येनमात्मानं न पश्यति, कथं तर्हि स द्रष्टव्य इति ? उच्यते । हृदा हृत्स्थया **मनीषा** मनसः संकल्पादिरूपस्येष्ट इति मनीट् तथाविधया बुद्ध्या, **मनसा** मननरूपेण सम्यग्दर्शनेन **चाभिक्लृप्तो**ऽभिप्रकाशितोऽयमात्मा साक्षाद्यथावद्वेदितुं **शक्यते** ॥ ५५ ॥

यह स्वानुभव हो जाने पर साधक परम बुद्धि से युक्त हो जाता है और सब शोकों से परे हो जाता है ॥ ५१–५२ ॥ इन्द्रियों से मन श्रेष्ठ है मन से उसका कारणभूत सत्त्व श्रेष्ठ है । उससे भी श्रेष्ठ है हिरण्यगर्भ की समष्टि बुद्धि । उससे श्रेष्ठ उसका कारण अव्यक्त है । अव्यक्त से परे है साक्षात्, व्यापक, बुद्धि आदि का अविषय शिव । उसे जानकर मनुष्य स्वयं अमरता पा लेता है ॥ ५३–५४ ॥ प्रत्यगात्मा का स्वरूप दृश्य होकर कभी नहीं रहता । इसे आँखों से कोई नहीं देखता । हृदयस्थ मन का नियंत्रण करने वाली बुद्धि से किये गये सम्यङ् निश्चय से अभितः प्रकाशित आत्मा यथावत् समझा जा सकता है । (स्मरणीय है कि आँखादि इंद्रियाँ जो कुछ देखती हैं वह दृश्य अतएव मिथ्या होता है । परमात्मा को भी ऐसे यदि देखेंगे तो वह भी मिथ्या होने लगेगा । परमात्मा के विग्रह यद्यपि वैसे ही दीखते हैं तथापि वे विग्रह मायिक ही होते हैं, मिथ्या ही होते हैं । विषयतया हम मिथ्या ही देख सकते हैं । अविषयतया, साक्षात्, ही हुआ दर्शन शिवदर्शन है । चाहे जिस पीर-पैगम्बर ने विषयतया किये दर्शन को परमात्मा माना हो, निश्चित है कि उसने जिसे देखा वह मिथ्या ही था । यह बात दूसरी है कि दीखने वाला देह, प्रकाश आदि जिसका था वह सत्य है, पर जो दीखा वह असत्य ही है । सत्य परमेश्वर का साक्षाद् अपरोक्ष ही वास्तविक दर्शन है । उसका उपाय हो सकता है लीलाविग्रह का दर्शनादि, पर उतने को ही परम मानना गलत है । इससे 'परमात्मा को किसने देखा है ?' इत्यादि प्रश्नों का निराकरण हो गया । देखा है का मतलब क्या ? आँखादि से देखना यदि विवक्षित है तब तो यही उत्तर है 'किसी ने नहीं' । यदि तात्पर्य है अनुभव से, तब सभी ब्रह्मवेत्ताओं का स्वानुभव प्रमाण है । किंच साधक को इससे क्या कि किसी ने देखा है या नहीं । दूसरे के देखने से मुझे लाभ भी क्या ? मैं कैसे देखूँ ?–यही वास्तविक उचित प्रश्न है । पूर्व में भी आया था 'कथं नु तद्विजानीयात् ?' (श्लो. ४३), उपनिषत् में तो स्पष्ट है 'कथं नु तद्विजानीयाम् ?' मैं कैसे उसे समझूँ ? इसी जिज्ञासा की शांति के लिये कहा है 'हृदा मनीषा' इत्यादि । हृदा से श्रवण, मनीषा से निदिध्यासन व मनसा से मनन समझ सकते हैं । हृदा मनीषा का भाष्यानुसारी समानाधिकरणान्वय हो तो मनीषा से श्रुतिप्रकाश व मनसा से न्यायप्रकाश समझना चाहिये । अथवा हृदा का अभिप्राय 'नेति नेति' आदि से सबके प्रतिषेध से है । उससे मनीषा आत्मा का ज्ञान होता है, फलतः मन से सब ब्रह्म ही भासता है । अथवा हृदा अर्थात् प्रेम से और मनीषा अर्थात् विवेकबुद्धि से तथा मनसा अर्थात् अखण्ड ज्ञान से । ये तथा अन्य व्याख्यायें आचार्यों ने श्वेताश्वतर व्याख्या में (३.१३,४.१७, ४.२०) विस्तार से की हैं, साधन-जिज्ञासुओं को वहीं से समझना चाहिये ।) ॥ ५५ ॥ भाव व अभाव

*एवं साक्षात्सच्चिदानन्दरूपं भावाभावाशेषलोकस्य हेतुम् ।*

*श्रुत्या युक्त्या ब्रह्म जानन्ति मर्त्या विद्यायोगादेव मुक्ता भवन्ति ॥ ५६ ॥*

"य एतद्विदुः" इति श्रुतिवाक्यस्यार्थं ब्रुवन्नवशिष्टश्रुतिसंदर्भस्यार्थं तात्पर्यतः संगृह्णाति–**एवमिति** ॥ ५६ ॥ इति **कठवल्लीव्याख्यानम्** ॥

**समस्त लोक के हेतु साक्षात् सच्चिदानन्दरूप ब्रह्म को श्रुति व युक्ति से जो उक्त ढंग से समझते हैं वे उस विज्ञान के बल पर मुक्त हो जाते हैं ॥ ५६ ॥**

(अब श्वेताश्वतर उपनिषत् का सारसंग्रह करते हुए ब्रह्मा जी आगे कहते हैं–) पूर्वोक्त परा विद्या का जो वेदप्रसिद्ध ज्ञेय है उसकी कोई अचिन्त्य शक्ति अवश्य है (क्योंकि वेद्य ब्रह्म ने तेज आदि की सृष्टि की तथा शक्ति वाला ही कुछ कर सकता है) । सत्य, आनंद, असंग तथा ज्ञानमात्र रूप वह अद्वितीय ब्रह्म उस शक्ति से ही भोक्ता, भोग्य और ईश्वर इन तीन विभिन्न रूपों वाला हो जाता है । (शक्ति की सत्यता की शंका हटाने के लिये ही यहाँ कह दिया 'अद्वयं सत्'–अद्वितीय रहते हुए ही । चाँद एक रहते हुए ही जैसे दो 'हो जाता' है वैसे ब्रह्म तीन 'हो गया' है । क्योंकि यह दो या तीन होना अवास्तविक है इसलिये दो या तीन होने की सामर्थ्य भी अवास्तविक होना स्वाभाविक है । इसी विविधभाव को करने के लिये 'शक्तियोग' का उपन्यास कर (४.१) उपनिषत् ने उसे माया कह दिया है (४.१०) । 'नान्यो हेतुर्विद्यत ईशनाय' (६.१७) से माया की स्वतंत्र सत्ता का पुनः निषेध किया है । 'मे प्रकृतिः' (७.४) कहकर भगवान् ने भी उसके स्वातन्त्र्य का प्रतिषेध कर दिया है । सांख्याभिमत प्रकृति से माया में दो ही मुख्य भेद हैं–प्रकृति को वे सत्य और स्वतंत्र मानते हैं जबकि माया मिथ्या और परतन्त्र है । श्वेताश्वतर के वर्णनों से कुछेक लोग भ्रान्त होकर इसमें सांख्यसंमत प्रकृति को स्वीकारा गया समझ लेते हैं किंतु वह संदर्भ का ऊहापोह न करने का ही फल है । 'अशब्दम्' (१.१.५) आदि से उपक्रम कर बहुत विस्तार से पाराशर्य महर्षि ने प्रकृति श्रुतिसंमत नहीं यह सिद्ध किया है । प्रायः जो स्थल श्वेताश्वतर में प्रकृति समर्थक माने जाते हैं सबका वहाँ परीक्षण हो चुका है । अतः श्रवण की कमी से ही प्रकृतिश्रौतत्व का भ्रम है । यहाँ भी इस उपनिषत् के अर्थसंग्रह का प्रारम्भ शक्ति से किया जा रहा है जिससे वैसे भ्रमों की संभावना होनी स्वाभाविक है अतः उपनिषत् का परिशीलन कर उस भ्रम की संभावना को दूर कर लेना चाहिये । पहले ही उसे 'देवात्मशक्ति' कहा है (१.३) देवशक्ति न कहकर देवात्मशक्ति कहने का अर्थ है कि वह शक्ति देव से पृथग्भूत, स्वतंत्र नहीं है । 'पृथक् मत्त्वा भ्राम्यते' (१.६) से संसरण की भ्रममूलकता, भेददृष्टिकार्यता स्पष्ट की है । 'विदित्वा योनिमुक्ताः' (१.७) ज्ञान से मोक्ष कहकर अज्ञानातिरिक्त बंध का निषेध हो रहा है । 'क्षरं प्रधानम्' (१.१०) तो स्पष्ट ही नित्य माने गये प्रधान को क्षर–विनाशी–कह रहा है जो सांख्य को कभी इष्ट नहीं । द्वितीय अध्याय में प्रधानतः साधनोपदेश है । तृतीय का आरम्भ है 'ईशत ईशनीभिः' से । ईशनियों के भेद की प्राप्ति होते ही द्वितीय मंत्र में 'न द्वितीयाय तस्थुः' कह दिया । आगे भी 'एकं परिवेष्टितारम्' (३.७) से अन्य किसी व्यापक वास्तविकता का निषेध कर दिया । फिर 'पुरुष एवेदँ सर्वम्' (३.१५) से तत्त्वान्तर की प्राप्ति रोक दी गयी है । चौथे के आरम्भ में

